तथा सुकृत कर्मा तु फलं स्वर्गे समश्नुते ।
तस्मात् स्थानात् पुनर्भ्रंषो मानुष्यमनुपद्यते ॥
तस्माद् ब्रह्म परं सूक्ष्मं ब्रह्म शाश्वतमुच्यते ।
ब्रह्म एव हि सेवेत ब्रह्मैव परमं सुखम् ॥
परिश्रमस्तु यज्ञानां महताऽर्थेन वर्तते ।
भूयो मृत्युवशं याति तस्मान्मोक्षं परं सुखम् ॥

"जब इस प्रकार का ज्ञान प्राप्त होजाय तो जान कर या अनजान में अथवा मोहवश विपरीत आचरण न करे। क्योंकि जो पुण्य कर्म राजस या तामस भाव से किये जाते हैं उनका परिणाम अस्थायी ही होता है। वैसा पुण्य करने वाला कुछ समय तक स्वर्गफल भोग कर पुनः मनुष्य योनि को ही प्राप्त होजाता है। इसलिये परम सूक्ष्म शाश्वत ब्रह्म की आराधना करना ही स्थायी परम सुख का कारण होता है। यज्ञादि कर्म काण्ड में तो अत्यन्त परिश्रम तथा धन व्यय करना पड़ता है और फिर भी उनके कर्त्ता जन्म-मरण के चक्र में पड़े रहते हैं। इस लिये मनुष्य को परम सुख रूप मोक्ष के लिये ही प्रयत्न शील रहना चाहिये।" यह मोक्ष–मार्ग कौनसा है इसका वर्णन करते हुये कहते हैं—

"जो ब्रह्म–यज्ञ परायण होकर ध्यान में संलग्न होते हैं उनका नाश सौ मन्वतरों में भी नहीं होता। जो प्रभु विश्वरूप हैं, जिनके पैर, मस्तक, ग्रीवा सभी विश्वमय हैं, जिनकी गन्ध, माला, वस्त्र भी विश्व रूपी हैं, उन प्रभु का दर्शन इस योग साधन द्वारा ही हो सकता है। इन्द्रियों से रहित, महान आत्मा वाले, परम ज्ञान वाले, वरेण्य, कवि, पुराण पुरुष, अनुशासन कर्ता, सूक्ष्म से भी सूक्ष्म और महान से भी महान इस प्रभु का दर्शन इन चर्म चक्षुओं से हो सकना संभव नहीं, उसके लिये योग—दृष्टि ही प्राप्त करनी होती है। वे प्रभु बिना लिङ्ग ( चिह्न ) वाले, हिरण्यमय, सगुण और निर्गुण, चेतन, नित्य, सर्वव्यापी है। उन अचल प्रकाश रूप प्रभु को शुद्धि-बुद्धि वाले पुरुष ही देखने में समर्थ हो सकते हैं। वे भगवान हाथ, पैर, उदर, पार्श्व, जिह्वा और इन्द्रियों से परे केवल दीप्तिमान हैं। वे बिना आँखों के देखते और बिना कानों के ही सुनते हैं। जो योगी उस

सनातन और समस्त भूतों के स्वामी को देख लेते हैं, वे कभी मोह को प्राप्त नहीं होते ।"

## अध्यात्म का स्रोत उपनिषद्

इस प्रकार पुराणों में तथा पृथक लिखे गये, 'गीता' ग्रन्थों में आत्मा-परमात्मा, जीव, कर्म, विद्या-अविद्या का जो वर्णन किया गया है, वह मुख्यतः उपनिषदों में पाया जाता है। उनमें भी दस—ग्यारह उपनिषद् मुख्य माने गये हैं। उन सब का सार 'भगवद् गीता' में प्रकट किया गया है। 'भगवत् गीता' की सब से बड़ी विशेषता यह है कि उसने उपनिषदों में सिद्धान्त रूप से वर्णित अध्यात्म ज्ञान को निष्काम कर्म का स्वरूप दिया और उसका विभिन्न स्तर के मनुष्यों की दृष्टि से ऐसा क्रम पूर्वक वर्णन किया कि ज्ञान, कर्म और भक्ति तीनों मार्गों पर चलने वाले उससे लाभ उठा सकते हैं। ऊपर 'कूर्म पुराण' 'शिव पुराण' तथा 'वायु पुराण' के आधार पर अध्यात्म का जितना वर्णन किया गया है, वह सब 'भगवद् गीता' के क्षेत्र—क्षेत्रज्ञ योग' वाले प्रकरण के कुछ ही श्लोकों में बहुत बोध गम्य रूप से प्रकट कर दिया गया है—

इदं शरीरं कौन्तेय क्षेत्रमित्यभिधीयते ।
एतद्यो वेत्तितं प्राहुः क्षेत्रज्ञ इति तद्विदः ॥
महाभूतान्यहंकारो बुद्धिरव्यक्त मेव च ।
इन्द्रियाणि दशैकं च पंच चेन्द्रिय गोचराः ॥
इच्छा द्वेषः सुखं दुःखं संघातश्चेतना धृतिः ।
एतत्क्षेत्र समासेन सविकार मुदाहृतम् ॥
अमानित्वमदम्भित्वमहिंसा क्षान्तिराजंवम् ।
आचार्योपासनं शौचं स्थैर्यमात्मविनिग्रहः ॥
इन्द्रियार्थेषु वैराग्यमनहंकार एव च ।
जन्ममृत्युजराव्याधि दुःख दोषानुदर्शनम् ॥

अर्थात् यह मनुष्य का शरीर ही 'क्षेत्र' कहा जाता है और जो इसे जानता है वही 'क्षेत्रज्ञ' है। इसको इस प्रकार समझना चाहिये कि पाँच

महाभूत ( आकाश वायु, अग्नि जल और पृथ्वी ) अहंकार, बुद्धि और मूल प्रकृति, दश इन्द्रियाँ और पाँच इन्द्रियों के विषय—तथा इच्छा, द्वेष, सुख, दुःख, पिण्ड, प्राण और धृति—यह सब क्षेत्र ही माना गया है। इनके अतिरिक्त श्रेष्ठता का अभियान न रखना' दम्भाचरण से बच कर रहना, प्राणी मात्र को किसी प्रकार न सताना और क्षमा भाव, मन तथा वाणी की सरलता, श्रद्धा—भक्ति सहित गुरु की सेवा, बाहर तथा भीतर की शुद्धि, अन्तःकरण की स्थिरता, मन और इन्द्रियों सहित शरीर का निग्रह। तथा इह लोक तथा पर लोक के भोगों के प्रति पूर्ण अनासक्ति अहंकार का अभाव एवं जन्म, मृत्यु, जरा और रोग आदि दुःख दोषों पर निरन्तर विचार करके इनकी वास्तविकता को हृदयंगम करते रहना चाहिए। यही ज्ञान की सब बातें हैं और इसके विपरीत अज्ञान समझना चाहिये।

ज्ञेयं यत्तत्प्रवक्ष्यामि यज्ज्ञात्वामृतमश्नुते।
अनादि मत्परं ब्रह्म न सन्तन्नासदुच्यते॥
सर्वतः पाणिपादं तत्सर्वतोऽक्षिशिरोमुखम्।
सवतः श्रुतिमल्लोके सर्वमावृत्य तिष्ठति॥
सर्वेन्द्रियगुणाभासं सर्वेन्द्रिय विवर्जितम्।
असक्तं सर्वभृच्चैव निर्गुणं गुणभोक्तृ च॥
बहिरन्तश्च भूतानामचरं चरमेव च।
सूक्ष्मत्वात्तदविज्ञेयं दूरस्थं चान्तिकेच तत्
अविभक्तं च भूतेषु विभक्तमिव च स्थितम्।
भूतभर्तृ च तज्ज्ञेयं ग्रसिष्णु प्रभविष्णु च॥

'वह परमात्मा ही जानने योग्य है, क्योंकि उसको जानकर ही मनुष्य 'अमृत' ( मोक्ष का अधिकारी बन सकता है। वही सब से परे 'अनादि' ब्रह्म है। उसे न 'सत्' कहा जा सकता है और न 'असत्' ही। उसके सब ओर हाथ पैर हैं, सब ओर आँखें, सिर और मुँह हैं, सब ओर कान हैं। वही इस जगत् में सर्वत्र व्याप्त है। उसमें सब इन्द्रियों का आभास

होता है पर उसके कोई भी इन्द्रिय नहीं है। वह सब से असक्त रह कर भी सब का पालन करता है, और निर्गुण होने पर भी गुणों का उपभोग करता है। वह सब भूतों ( प्राणियों ) के भीतर और बाहर भी है, वह अचर है और चर भी है, सूक्ष्म होने से वह अविज्ञेय ( न जाना जा सकने वाला ) है, और दूर होकर भी समीप है। वह वास्तव 'अखण्ड' है पर सब प्राणियों में व्याप्त होने से खण्डित—सा लगाता है। सब का उत्पन्न करने वाला पालन करने वाला तथा ग्रसने ( संहार ) करने वाला भी वही है।"

इस प्रकार 'गीताकार' ने अच्छी तरह समझा कर बता दिया है कि इस जगत में जो कुछ है वह सब परम ब्रह्म ही है। ईश्वर के रूप में 'नित्य' और 'सत्' है और इस पंच भूतात्मक जगत के रूप में वह 'अनित्य' और 'असत्' है। जो कोई तत्त्व को अच्छी तरह समझ लेता है उसको फिर संसार की माया भ्रमित नहीं कर सकती। और यह माया ही मनुष्यों को इस संसार—चक्र में फँसा कर सुख-दुःख का अनुभव कराती रहती है। इस प्रकार एक ही तत्त्व के 'सत्' और 'असत्' होने का ज्ञान प्राप्त कर सकना और फिर उस पर आचरण करना अवश्य ही कठिन है। इसी के लिये योग, वेदान्त, सांख्य आदि विविध महान् शास्त्रों की रचना की गई है। उनके अध्ययन और अभ्यास से मनुष्य संसार के वास्तविक रूप को जान कर इसके बन्धन से छुटकारा पा सकता है। यदि इनको समझ सकने की सामर्थ्य न हो तो 'गीता' के कथनानुसार वे दूसरे ज्ञानी जनों से उपदेश ग्रहण करके और उनके आदेशानुसार परमात्मा की भक्ति और उपासना का साधन करके भी संसार-सागर से पार हो सकते हैं। उनको अपने हृदय में यही निश्चय कर लेना चाहिये कि यह जो कुछ है वह सब परमात्मा का किया है और यदि हम उस पर अन्तःकरण से विश्वास रखेंगे तो हमारा कल्याण ही होगा। यही अध्यात्म ज्ञान 'कूर्म्म पुराण' में भी समझाया गया है।

———

